पारद के बन्धन का मर्मयुक्त जो अत्यन्त गूढ़ उपाय है उसको कहेंगे यदि मन्त्र के साथ इस विधि से आचरण किया जावेगा तो अवश्य ही पारद बद्ध होगा। काला गोरोचन, कृष्णसार रोचन पहिली बार जो स्त्री रजस्वला हुई हो उसके आर्तव का रक्त गज-शुक्र (?) इन चारों को समान भाग लेकर स्त्री के दूध मे मर्दन करें। मन्त्र उच्चारण करते हुए पूर्वोक्त कल्क को तीन बिन्दु डालकर पारद को मर्दन करने से पारद बद्ध हो जाता है ॥ ७८-८० ॥

अथ पारदमुखबन्धनमन्त्रः—

मन्त्रः—ॐ घटघटाय महारसभैरवाय मुखं बन्ध
मुखं बन्ध सुमीटय सुमीटय हुं फट् स्वाहा ॥ ८१ ॥

यह पारद के मुख को बाँधने वाला मन्त्र है।

तमदृष्ट्वा तथा धीमान् प्रयोगं कुरुते यदा तु ॥ ८२ ॥
मुखबन्धमवाप्नोति रसेन्द्रः सक्षयो भवेत्।
तस्मिन्काले महाघोषो जायतेऽशनिपातवत् ॥ ८३ ॥
तस्माज्जीवति यो मर्त्यः स ईश्वरसमो भवेत्।
अथवा तद्भयं गत्वा मृतो भवति सो नरः ॥ ८४ ॥
आदौ भैरवमाराध्य निर्विघ्नेन समापयेत्।
महाभैरव-मन्त्रेण कुर्याद्रक्षामथात्मनः ॥ ८५ ॥
यथा तन्मुखबन्धः स्यात् तथा क्षीरे विनिक्षिपेत्।
एकविंशतिवारेण गोक्षीराब्धिं पिबेच्च सा ॥ ८६ ॥
तदूर्ध्वं निक्षिपेत्कूपे तटाके वा जलाशये।
तज्जलानि च सर्वाणि सप्तरात्रेण सा पिबेत् ॥ ८७ ॥
श्रीचन्दनं च कर्पूरं समांशं मेलयेज्जले।
अहोरात्रं च संस्थाप्य कुर्वीत च सुरक्षितम् ॥ ८८ ॥



गुटिकां तां विनोदाय मस्तके क्षिप्य यो नरः।
भुञ्जत्यपारमन्नं च बडवानलवद् भवेत् ॥ ८९ ॥

इस मन्त्र को विना प्रयोग किये जब प्रयोग करता है तब मुख बन्ध हो जाता है तथा पारद का क्षय होता है उस समय बहुत तेज वज्रपात के समान आवाज होती है जो मनुष्य उससे जीवित बच जाता है वह ईश्वर के समान हो जाता है अथवा उसके भय के कारण मनुष्य मृत्यु को प्राप्त होता है। इसलिये आरम्भ में भैरव की पूजा करके उसे निर्विघ्न समाप्त करें। महाभैरव मन्त्र से अपनी रक्षा करे। जब पारद का मुख बद्ध हो जावे तब उसे गाय के दूध में डाल देवें। इक्कीस दिन में वह गुटिका गाय के बहुत से दूध का पान कर लेगी इसके पश्चात् कूप, तालाब आदि में डाल देवें उस जल को वह सात दिन में पान कर लेगी। चन्दन और कपूर इनको समान भाग लेकर चूर्ण कर जल में छोड़ देवें और उस जल में एक दिन-रात गुटिका को रहने देवें। इस गुटिका को विनोद के लिये यदि मनुष्य मस्तक में धारण कर लेवे तो वह मनुष्य बहुत सा अन्न खा जाता है उसकी अग्नि बड़वानल के समान हो जाती है ॥८२-८९॥

इति रसमुखबन्धप्रकारः।

अथ वेधामुखरसः—

गन्धकाभ्रकतैलं तद् ग्रासं दत्वा सुबुद्धिमान्।
पञ्चसाहस्रवेधी च तारे नागे तथा भवेत् ॥ ९० ॥
अयस्ताम्रद्वयेऽर्धं च वङ्गं च द्वादशं भवेत्।
अभ्रकस्य द्रुतिं सम्यग् मेलयित्वा रसेन च ॥ ९१ ॥
गुटिका सा जयाख्या च आवर्त्यान्ते जयी भवेत्।
तत्पारसेवया वापि मोहजालं विनाशयेत् ॥ ९२ ॥
तारग्रासं च कुरुते वङ्गताम्रद्वयेऽर्धकम्।
सहस्रदशवेधी च शुद्धतारो भवेत् पुनः ॥ ९३ ॥

गन्धक का सेवन और अभ्रक की द्रुति का मास बुद्धिमान मनु को चाहिये कि वह पारद में देवे, ऐसा करने से पारद नाग औ चाँदी में पाँच हजारवें भाग से वेध करने वाला हो जाता है। त और ताम्र आधा २ भाग और वङ्ग बारह भाग और फिर उसमें भ प्रकार अभ्रक की द्रुति और पारद मिलावें यह क्षयाख्या गुटिका जाती है। इसको सेवन करने से वाणी का मोहजाल नष्ट होता वेधामुख पारद चाँदी का मास करने वाला है। वङ्ग और ताम्र दोनों को आधा-आधा मिलाकर इस पारद के दश हजारवें भाग वेध करने पर शुद्ध चाँदी हो जाती है ॥९०-९३॥

इति वेधामुखरसप्रकारः।

अथ धूमवेधी रसः—

सहस्रवेधी पाषाणं माक्षिकं च मनशिशला।
हिङ्गुलं तालकञ्चैव हारिद्राख्यं च गन्धकम् ॥ ९४ ॥
एतत्सर्वं समं कृत्वा मातुलुङ्गाम्लमर्दितम्।
चणप्रमाणवटिकां कृत्वा ग्रासं ददाति च ॥ ९५ ॥
षट्त्रिंशत्पुटमात्रेण धूमवेधी भवेद्रसः।
लोहसिद्धिर्यथैवाभूद् देहसिद्धिर्भवेत्तथा ॥ ९६ ॥

पारद, सुवर्ण माक्षिक, मैनशिल, हिङ्गुल, हरिताल, हारिद्र वि गन्धक इन सबको समान भाग लेकर बिजौरा नींबू के रस में म करें पश्चात् चने की बराबर गोली बना कर उसका मास देवें इसके छत्तीस मास देने से पारद धूमवेधी हो जाता है। इसके योग जिस तरह लोह-सिद्धि होती है उसी तरह देह-सिद्धि भी होती है

इति हिन्दी-टीकायां रसकौमुद्यां
द्वितीयोऽधिकारः।

---

# अथ तृतीयोऽधिकारः

अथ जगन्मोहनरसः—

[1]नवरत्नाष्टलोहानां[2] भस्म सूतस्य भस्म च।
कृत्वा समांशं तत्सर्वं मेलयित्वा विचक्षणः ॥ १ ॥
तत्त्रिंशांशं विषं कुष्ठं त्रिकटु त्रिफला तथा।
टङ्कणं गन्धकं चैव माक्षिकं च मनश्शिला ॥ २ ॥
एतत्सर्वं विनिक्षिप्य मर्दयेच्च करण्डके।
तस्य सर्षपमात्रन्तु प्रयोगं कुरुते भिषक् ॥ ३ ॥
श्लेष्मज्वराणां भृङ्गस्य रसेन गुडसंयुतम्।
पित्तज्वराणां [3]मैरेय-रसशर्करयान्वितम् ॥ ४ ॥
वातज्वराणां स्वरसैर्नागवल्ल्या दलस्य च।
एकाहिकद्व्याहिकस्य भूधात्री-स्वरसेन च ॥ ५ ॥

---

१—नव रत्नानि यथा—
मुक्ताफलं हीरकञ्च वैदूर्यं पद्मरागकम्।
पुष्परागञ्च गोमेदं नीलं गारुत्मतं तथा ॥
प्रवालयुक्तान्येतानि महारत्नानि वै नव।

२—अष्ट लोहानि यथा—
सुवर्णं रजतं ताम्रं त्रपु कृष्णायसं समम्।
महाङ्गमिति बोद्धव्यं द्वितीयं पञ्चलोहकम् ॥
पञ्चलोहसमायुक्तैः कान्त-मुण्डकतीक्ष्णकैः।
कल्पितः कविभी धीरैरष्टलोहाभिधो गणः ॥

३—मैरेयं धातकीपुष्पं गुडं धान्याम्लसंहितम्।

त्र्याहिकस्याजदुग्धेन तथा चातुर्थिकस्य च ।
विषमाणां ज्वराणां च निम्बपत्ररसेन च ॥ ६ ॥
अभिघातस्य गोजिह्वा-रसेन मधुना सह ।
दोषज्वरस्य वासायाः शिग्रुमूल-रसेन च ॥ ७ ॥
तच्चन्निमित्तोत्पन्नानां ज्वराणां कण्टकीरसैः ।
त्रिदोषाणां च सर्वेषामार्द्रकस्य रसेन च ॥ ८ ॥
ईदृग्विधानुपानैश्च ज्वराणां च प्रयोजयेत् ।
सर्वाङ्गवातिकस्यार्क-मूलानां स्वरसेन च ॥ ९ ॥
धनुर्वातस्य निर्गुण्ड्या पक्षवातस्य चामया ।
सुप्तवातस्य[1] गोमूत्रैः शेषवातस्य पूर्ववत् ॥ १० ॥
तथा [2]वृश्चिकवातस्य भृङ्गकेसरकान्वितम् ।
तदन्येषां च वातानां सर्वेषामुष्णवारि तत् ॥ ११ ॥
तत्तत्सौम्यानुपानैश्च प्रयोगं कुरुते क्रमात् ।
सर्वाङ्गश्वेतकुष्ठश्च [3] नीलभृङ्गी-रसेन च ॥ १२ ॥
तदन्येषां च कुष्ठानां मधुना सम्प्रयोजयेत् ।
जलोदरस्य भूदन्तीमूलानां स्वरसान्वितम् ॥ १३ ॥
महोदरस्य भूनिम्ब-वज्रतैलेन योजयेत् ।
अन्येषामुदराणां च गिरिकर्णिकया समम् ॥ १४ ॥

१—स्वपन्त्यङ्गानि वातेन यस्मिंस्तत्सुप्तवातकम् ।
२—व्यथा वृश्चिकवाते तु मता वृश्चिकविद्धवत् ।
३—"सर्वाङ्गं श्वेतकुष्ठश्च" इत्यत्र 'सर्वाङ्गश्वेतकुष्ठे तु' इति पाठः सुष्ठु प्रतिभाति ।



अश्मर्यां शर्करायुक्तमश्मभेदी-रसेन च ।
बहुमूत्रस्य कण्टक्या मूलानां स्वरसेन च ॥ १५ ॥
मधुशुक्रेक्षुमेहार्त्तः......लपोटक-संयुतम् ।
रक्तमेहस्य गोक्षीरैर्नवनीतेन वा तथा ॥ १६ ॥
तन्मूत्रं तक्रमेहस्य उदुम्बर-रसेन च ।
तदन्येषां च मेहानां तिलपिष्टरसान्वितम् ॥ १७ ॥
अर्शसां गुडयुक्तेन काकोदुम्बरिकान्वितम् ।
शुण्ठ्यार्द्रकरसैर्युक्तं शूलानां च प्रयोजयेत् ॥ १८ ॥
गुल्मानां च कुबेराक्षी-चिञ्चा-भस्म-रसेन च ।
वह्निचूर्णेन पाण्डूनां क्षयशोफस्य गोपयः ॥ १९ ॥
क्षयस्य गोतेघृतेनैव कदलीरस-संयुतम् ।
कामलायां निशायुक्तं कण्टकीस्वरसेन च ॥ २० ॥
शिरःशूलादिरोगाणां [1]शुष्यानस्य करोति च ।
व्रणानामखिलानां च लेपयेद् गोघृतेन च ॥ २१ ॥
तुलसीरससंयुक्तं नाशयेत् सर्ववान्तिकम् ।
महागदानां सर्वेषां सेवयेदेक-मण्डलम्[2] ॥ २२ ॥
अर्धमण्डलमात्रं तदन्येषां सम्प्रयोजयेत् ।
महारोगप्रयोगाणामौषधं सर्षपद्वयम् ॥ २३ ॥
त्रिमासं सेवयेन्नित्यं देहसिद्धिर्भवेद् ध्रुवम् ।
त्रिसंवत्सरमात्रेण जरा-मरण-वर्जितः ॥ २४ ॥

१—'शुण्ठ्या नस्यं करोति च' पाठोऽयं प्रतिभाति ।
२—मण्डलम् = अष्टचत्वारिंशद्दिवसपरिमितः कालः ।

पातालमञ्जुगोक्षीर-नवनीतानुपानकैः ।
सेवयेच्छर्करायुक्तं तत्पथ्य-नियमं विना ॥ २५ ॥
सेवयेद् बुद्धिमान् मर्त्यो ब्रह्मकल्पं स जीवति ।
जगन्मोहननाम्नायं रसो लोकप्रकीर्तितः ॥ २६ ॥

मोती, हीरा, वैदूर्य, माणिक्य, पुखराज, गोमेद, नीलम, प
मूंगा, सुवर्णादि आठों धातुओं की भस्म, पारद भस्म इन सब
पृथक्-पृथक् समान भाग ग्रहण करें। इन सब द्रव्यों के चूर्ण
तीसवां भाग विषशुद्ध, कूठ, हरड़, बहेड़ा, आमला, सोंठ, मिर
पीपल, सुहागा, शुद्ध गन्धक, सुवर्णमाक्षिक भस्म, शुद्ध मैनशिल
सब का चूर्ण पृथक्-पृथक् ग्रहण करें। पश्चात् सब को एक सा
मर्दन कर कांच की कूपी में अथवा काच की शीशी में रख लेवें।

वैद्य को चाहिये कि जगन्मोहन रस को एक सरसों की बरा
मात्रा में प्रयोग करें। इस रस को कफ के ज्वरों में भाङ्गरे के र
और गुड़ के साथ प्रयोग करें। पित्त ज्वरों में मैरेय (आसव विशे
और शक्कर के साथ सेवन करें। वातज्वरों में नागरबेल ( पान
के रस के साथ प्रयोग करें। एकाहिक और द्व्याहिक ज्वरों में भूि
आमला के रस के साथ प्रयोग करें। तिजारी में तथा चौथय
ज्वर में बकरी के दूध के अनुपान के साथ सेवन करावें। सब प्रका
के विषम ज्वरों में नीम के पत्ते के रस के साथ सेवन करावें
अभिघात ज्वर में गोजिया का रस और शहद मिलाकर सेवन करावें
दोष ज्वर में अडूसा और सहजने के रस के साथ सेवन करावें
सब प्रकार के सन्निपात ज्वरों में अदरख के रस के साथ सेव
करावें। इस प्रकार के अनुपानों के साथ इस रस को ज्वरों
प्रयोग करें। सर्वाङ्ग वात में आक की जड़ के रस के साथ सेव
करावें। धनुर्वात में संभालू की जड़ के रस के साथ तथा पक्षाघात
हरड़ के क्वाथ के साथ सेवन करावें, सुप्तवात में तथा शेष वातों
गोमूत्र के साथ सेवन करावें। वृश्चिक वात में काकड़ासिंगी औ



केसर के साथ सेवन करावें और जितने भी वातरोग हैं सबमें गरम पानी के साथ सेवन करावें। जिस-जिस रोग में जो अनुपान अनुकूल हो उसी के साथ सेवन करावें। यदि सब शरीर में श्वेत कुष्ठ हो गया हो तो नील तथा भांगरे के रस के साथ सेवन करावें। और भी जितने कुष्ठ हैं उन सब में शहद के साथ सेवन करावें। जलोदर में दन्ती की जड़ के रस के साथ सेवन करावें। महाजलोदर में चिरायता और थूहर से सिद्ध किये तैल के अनुपान के साथ सेवन करावें। और दूसरे जो उदर रोग हैं उनमें क्रोयल के साथ सेवन करावें। शर्करा युक्त अश्मरी में पाषाणभेद के रस के साथ सेवन करावें। बहुमूत्र में कटेरी की जड़ के क्वाथ के साथ सेवन करावें, मधुमेह, शुक्रमेह तथा इक्षुमेह में (गोखरू के रस) के साथ सेवन करावें, रक्तमेह में गाय के दूध अथवा मक्खन के साथ सेवन करावें। तक्रमेह में गोमूत्र अथवा गूलर के रस के साथ सेवन करावें और दूसरे प्रमेहों में शिलपर्णी के रस के साथ सेवन करावें। बवासीर में कठगूलर और गुड़ के साथ सेवन करावें। शूलों में गोरखमुण्डी और अदरख के रस के साथ सेवन करावें। सब प्रकार के गुल्मों में कुबेराक्षी तथा इमली के क्षार के जल के साथ सेवन करावें। पाण्डु रोग में चित्रक के चूर्ण के साथ तथा क्षयजन्य शोथ में गाय के दूध के साथ सेवन करावें। क्षयरोग में गाय का घृत और केले के रस के साथ सेवन करावें। कामला में हल्दी के चूर्णयुक्त कटेरी के रस के साथ सेवन करें। शिरःशूल आदि में सोंठ के चूर्ण के साथ इसका नस्य देवें। सब प्रकार के व्रणों के ऊपर गाय के घी में मिला कर इसका लेप करें। तुलसी के रस के साथ इसे सेवन कराने से सब प्रकार की उलटियों को नष्ट करता है। इस रस को दारुण रोगों में अड़तालीस दिन सेवन करावें तथा साधारण रोगों में चौबीस दिन सेवन करावें। महारोगों में इस औषधि का यदि प्रयोग करना हो तो दो सरसों की बराबर मात्रा में देवें। इसको तीन मास तक निरन्तर सेवन कराने से निश्चय ही देह-सिद्धि होती है। इसके तीन वर्ष के

प्रयोग से मनुष्य बुढ़ापा और मृत्यु इनसे रहित हो जाता है। इ
रस को पातालगरुड़ी का रस, शहद, गाय का दूध, मक्खन औ
शकर इनके अनुपान के साथ पथ्य और नियम के बिना भी सेव
करावें। इसको सेवन करने वाला मनुष्य ब्रह्मा के एक कल्प त
जीवित रहता है। यह जगन्मोहन नाम का रस लोक में विख्या
है ॥ १—२६

इति जगन्मोहरसः ।

अथ षण्मुखरसः—

नागवङ्गाभ्रकाणां च शुल्वलोहद्वयोरपि ।
सिन्दूराणि[1] च पञ्चानां रससिन्दूरमेव च ॥ २७ ॥
एतानि समभागानि एकीकृत्य विचक्षणः ।
नित्यं तत्कृष्ण-कदली-फल-युक्तं तु लेपयेत् ॥ २८ ॥
मधुलेष्टान्नपानानि[2] भुञ्जयेद् बहुशो मुहुः ।
संवत्सरार्ध-मात्रेण जरा-मरणवर्जितः ॥ २९ ॥
दिव्यदेहो भवेन्मर्त्यः सर्वव्याधि-विनाशनः ।
कृष्णगोक्षीरसंयुक्तं क्षयाणां च प्रयोजयेत् ॥ ३० ॥
मातुलुङ्गफलाम्लेन सेवयेदर्धमण्डलम् ।
श्वासकासादिहृद्रोग-पीनसान् प्रविशन्ति ये ॥ ३१ ॥
अस्य प्रयोगचातुर्यादनुपान-विशेषतः ।
सर्वे गदा विनश्यन्ति तूर्णमेव न संशयः ॥ ३२ ॥
षण्मुखः कथितः सोऽयं रसेन्द्रो देवदुर्लभः ॥ ३३ ॥

१—सिन्दूराणि = सिन्दूरतुल्यभस्मानि ।
२—मधुरेष्टान्नपानानि भुञ्जीत'-पाठोऽयं प्रतिभाति ।



नागभस्म, वङ्गभस्म अभ्रकभस्म, ताम्रभस्म, लोहभस्म ये पांचों सिन्दूर के समानवर्ण वाली भस्म तथा रससिन्दूर इनको समान भाग ग्रहण करें। पश्चात् सबको एक साथ मर्दन करें। इस रस को अग्नि और बल के अनुसार काले रंग के केले के फल के साथ सेवन करें। इस रस के ऊपर मधुर तथा मनोवाञ्छित पदार्थों को खूब सेवन करें। इस रस को छः मास तक निरन्तर सेवन करने से मनुष्य बुढ़ापा और मृत्यु इनसे रहित हो जाता है। वह मनुष्य दिव्य शरीर वाला हो जाता है। यह रस सब प्रकार की व्याधियों को दूर करने वाला है। इस रस को क्षयरोग वाले मनुष्यों को काली गाय के दूध के साथ सेवन करावें। इसको बिजौरा नीबू के रस के साथ चौबीस दिन सेवन करने से श्वास, कास, हृद्रोग, पीनस आदि दूर होते हैं। अनुपान विशेष के साथ इसके प्रयोग की चतुरता के कारण सब प्रकार के रोग इसके सेवन से शीघ्र दूर होते हैं इसमें संशय नहीं है। यह षण्मुख नाम का रस कहा है। यह रस देवताओं के लिये भी दुर्लभ है ॥ २७—३३ ॥

अथ सार्वभौमरसः

हेमवङ्गाभ्रकाणां च भस्मत्रयंसमांशकम् ।
भूनागसत्त्वभस्मापि[1] तत्समं निक्षिपेद् बुधः ॥ ३४ ॥
कृष्णचित्र-रसेनैव मर्दयेच्च दिनत्रयम् ।
अमृतस्य कषायेण कुमारी-स्वरसेन च ॥ ३५ ॥
त्रिकटु त्रिफलानां च स्वरसेन विभावयेत् ।

१—भूनागस्य सत्त्वपातनविधिमाह—
ताम्रभूमवभूनागान् गृहीत्वा यत्नतः पुमान् ।
गुडगुग्गुलुलाक्षोर्णामत्स्यपिण्याकटंकणैः ॥
समैतैश्च संयोज्य मर्दयित्वा धमेत्सुखम् ।
मुञ्चति ताम्रवत्सत्त्वं तत्कृपणोऽपि बर्हिणाम् ॥

द्राक्षाफलान्वितं नित्यं वल्लमात्रं प्रयोजयेत् ।
सर्वव्याधिविनिर्मुक्तो वज्रदेहो भवेन्नरः ॥ ३६ ॥
त्रिवत्सर-प्रयोगेण जीवेच्चन्द्रार्कतारकम् ।
सर्वेषामायुधानां च विषाणां च निवारणम् ॥ ३७ ॥
सर्वशत्रून्-जयत्याशु भुवि सङ्कीर्तितो भवेत् ।
सार्वभौमरसो ह्येष सर्वराजमनोहरः ॥ ३८ ॥

सुवर्ण, हीरा और अभ्रक इन तीनों की भस्म समान भाग ग्रहण करें। इनके बराबर ही केंचुए के सत्त्व की भस्म मिलावें फिर सबको एक साथ काले चित्रक के रस में तीन दिन मर्दन करें। पश्चात् गिलोय के क्वाथ में, घृतकुमारी के रस में, त्रिकुटा और त्रिफला इनके क्वाथ से भावित करें। इस रस को तीन रत्ती की मात्रा में द्राक्षा के साथ सेवन करावें। इसके सेवन से मनुष्य सब रोगों से मुक्त हो कर वज्र के समान शरीर वाला हो जाता है। इसके तीन वर्ष प्रयोग करने से मनुष्य जब तक सूर्य और चन्द्रमा का अस्तित्व है तब तक जीवित रहता है। यह सब प्रकार के आयुध ( शस्त्रों के घाव ) तथा विषों को नष्ट करने वाला है। सब शत्रुओं से शीघ्र ही विजय दिलाता है पृथ्वी पर यह प्रसिद्ध है। यह सार्वभौम नामक रस सब रसों में श्रेष्ठ तथा मनोहर है ॥ ३४–३८ ॥

अथ नवग्रहरसः

रसं च गन्धकं चैव मौक्तिकं च मनश्शिला ।
कुष्ठं च शङ्खभस्मापि टङ्कणं माक्षिकं तथा ॥ ३९ ॥
नेपालं च समांशानि निक्षिपेत्खल्वमध्यतः ।
मर्दयित्वा शनैः सम्यक् त्रिफला-स्वरसेन च ॥ ४० ॥
निम्बदाडिममौर्व्यार्चि -[1] वासा-पत्ररसैः पृथक् ।

[1]—यथार्थमिदं विस्पष्टतयार्थं न क्षमति ।



काचकूप्यां विनिक्षिप्य वालुकायन्त्रमध्यतः ॥ ४१ ॥
पचेन्मृत्तिक-योगेन सप्तवारं विलेपयेत् ।
पक्त्वा सप्तदिनान्येतत् स्वाङ्ग-शीतलमुद्धरेत् ॥ ४२ ॥
गुञ्जामात्रं प्रयुञ्जीत नागवल्या दलान्वितम् ।
सर्वे ज्वरा विनश्यन्ति शीतिका-विषमादयः ॥ ४३ ॥
मरिचं मागधी शुण्ठी पित्तवातकफोत्तरे ।
कूष्माण्डफलनीरेण तापज्वर-निवारणम् ॥ ४४ ॥
अजाक्षीरेण संयुक्तं पित्तज्वर-निवारणम् ।
तिलकाण्ड-भस्म-नीरेण पञ्चगुल्मनिवारणम् ॥ ४५ ॥
सैन्धवेन समायुक्त-मष्टशूल-निवारणम् ।
भृङ्गस्वरस-संयुक्तं श्लेष्मरोग-निवारणम् ॥ ४६ ॥
तत्तत्साम्यानुपानैश्च सर्वरोगहरं भवेत् ।
नवग्रहरसो नाम्ना प्रसिद्धो भुवि राजते ॥ ४७ ॥

शुद्धपारद, शुद्धगन्धक, मोती, मैनशिल, कूठ, शंखभस्म, सुहागा, सुवर्णमाक्षिक, ताम्रभस्म इन सबको समानभाग लेकर खरल में रक्खें फिर इसको धीरे २ त्रिफला के स्वरस में मर्दन करे। नीम, अनार, मूर्वा, अडूसा इनके पत्तों के रस से पृथक् एक-एक दिन मर्दन करें पश्चात् काचकूपी में रखकर बालुका यन्त्र में पकावें। शीशी के ऊपर सातकपरमिट्टी करके सात दिन तक बालुका-यन्त्र में पाक करें। स्वाङ्ग-शीतल होने पर निकालें,। इस रस को एक रत्ती की मात्रा में नागरवेल पान के साथ सेवन करावें। इसके सेवन से शीतज्वर विषमज्वर आदि सब प्रकार के ज्वर दूर होते हैं। पित्त, वात और कफ इनसे उत्पन्न ज्वर में काली मरिच, पीपल तथा सोंठ के चूर्ण के अनुपान के साथ सेवन करावें। यह रस पेठे के रस के अनुपान के

साथ सेवन करने से तापयुक्त ज्वर को दूर करता है। बकरी के दूध के साथ देने से पित्तज्वर को दूर करता है। तिलकाण्ड की भस्म के जल के साथ देने से पांचों प्रकार के गुल्म को दूर करता है। सेंधा नमक के साथ सेवन कराने से आठों प्रकार के शूल को नष्ट करता है। भागरे के स्वरस के साथ सेवन कराने से कफ के रोगों को दूर करता है। जिस जिस रोग को जो अनुपान हितकारी है उसीके साथ सेवन कराने से रोग को दूर करता है। इस प्रकार यह रस सब प्रकार के रोगों का नाश करने वाला है। यह नवग्रह नाम का रस पृथ्वी पर प्रसिद्ध है ॥३९–४७॥

इति नवग्रहरसः।

अथ लोकोत्तरो रस:

सूतगन्धकनेपालं दन्तिबीजानि टङ्कणम्।<br>
एरण्डतुण्डीबीजानि राजवृक्षोऽभया त्रिवृत् ॥ ४८ ॥<br>
पलाशबीजान्येकैकवृद्धया भागोत्तरेण च।<br>
स्नुहीक्षीरेण संयुक्तं मर्दयेत्त्रिदिनं तथा ॥ ४९ ॥<br>
नारिकेलफले स्थाप्य महागाढातपे क्षिपेत्।<br>
तत्तैलं जायते क्षिप्रं गृहीत्वा नाभिमध्यतः ॥ ५० ॥<br>
अणुमात्रविलेपेन विरेकं कुरुते क्षणात्।<br>
घटिका-पादमात्रेण दशवारं विरेचयेत् ॥ ५१ ॥<br>
सुशीतलेन तोयेन शीघ्रं प्रक्षालयेत्ततः।<br>
शरीरे गन्धमालिप्य माहिषदधि-संयुतम् ॥ ५२ ॥<br>
राजान्नं योजयेदम्लं तैलं निद्रां विवर्जयेत्।<br>
लोकोत्तररसो ह्येष सर्वरोगान्तकः स्मृतः ॥ ५३ ॥



शुद्ध पारद, शुद्ध गन्धक, ताम्रभस्म, जयपाल शुद्ध, सुहागा, अरण्डी के बीज, बिम्बाफल के बीज, अमलतास, हरड़, निशोथ, ढाकके बीज इन सब द्रव्यों को क्रमानुसार एक एक भाग बढ़ाकर लेवें—जैसे पारद एक भाग, गन्धक दो भाग, ताम्र भस्म तीन भाग आदि। फिर प्रथम पारद-गन्धक की कज्जली कर तत्पश्चात् शेष द्रव्यों को मिला कर मर्दन करें फिर उसे तीन दिन तक आकके दूध से मर्दन करें पश्चात् उसे नारियल में रखकर तीव्रधूप में रखदेवें ऐसा करने से उसमें से तेल निकल आवेगा। इस तेल को थोड़ा सा लेकर नाभि के मध्य में लेप करें। इसके थोड़े से लेप करने से मनुष्य को शीघ्र दस्त होते हैं चौथाई घड़ी में दश दस्त हो जाते हैं। पश्चात् शीघ्र ही गुदा को धो देवें फिर शरीर में सुगन्धित पदार्थों का लेप करें, भैंस की दही के साथ चावल का सेवन करें। अम्ल पदार्थ, तेल तथा निद्रा इनका परित्याग करें। यह लोकोत्तर रस सब रोगों को नष्ट करने वाला है॥ ४८—५३

इति लोकोत्तरो रसः।

अथ ग्रहणीबेलारसः—

पारदाभ्रकसिन्दूरं विषं जातीफलं तथा।<br>
कुटजस्य च बीजानि धूर्तबीजानि टङ्कणम् ॥ ५४ ॥<br>
व्योषं मुक्ताभया-चूतफलबीजं तथैव च।<br>
बिल्वमातङ्गबीजानि दाडिमारलुबीजकम् ॥ ५५ ॥<br>
एतानि समभागानि निक्षिपेत्खल्वमध्यतः।<br>
कपित्थ-स्वरसेनैव मर्दयेच्छ्लक्ष्णचूर्णकम् ॥ ५६ ॥<br>
गुञ्जामात्रप्रमाणेन वटिकाः कारयेद्भिषक्।<br>
एवं कुटजमूलत्वग्रसेन च प्रयोजयेत् ॥ ५७ ॥

आमग्रहणिकां हत्वा कुरुते दीपनं परम् ।
मधुना दधिना वापि रक्तग्रहणिकां जयेत् ॥ ५८ ॥
शुण्ठीकषायसंयुक्तमतिसारं विनाशयेत् ।
सविशेषानुपानैश्च ग्रहणीनां प्रयोजयेत् ॥ ५९ ॥
कुटजानां च मूलानि बिल्व-दाडिममूलकम् ।
कपित्थचूतमूलानि कुमुदानां तथैव च ॥ ६० ॥
कमलानां च कन्दानां चन्दनं खदिरं तथा ।
पाठोदुम्बरमूलानि सुगन्धि ह्रस्वमूलकम् ॥ ६१ ॥
एतानि समभागानि घटे क्षिप्त्वान्धयेत्ततः ।
महागजपुटेनैव तैलमुद्धृत्य भूतले ॥ ६२ ॥
विजयासिल्हकालिङ्गि-बीजतैलं तथैव च ।
एतत्तैलत्रयं तुल्यं तैलार्धं सूतभस्म च ॥ ६३ ॥
दत्त्वार्धमेला-कर्पूरमेकीकृत्य भिषग्वरः ।
नाभौ हस्ततले चाथ गुदे पादतलेऽथवा ॥ ६४ ॥
गुञ्जार्धमात्रलेपेन प्रवाह-ग्रहणीकुलम् ।
निवारयति लेपेन समस्तो बृंहणं तथा ॥ ६५ ॥
रक्तामग्रहणीनां च दधिना सम्प्रयोजयेत् ।
रक्तग्रहणि-भेदांश्च नाशयेदतिमात्रतः ॥ ६६ ॥
प्रमाणादधिकं योऽपि प्रयोगं कुरुते भिषक् ।
मलपिष्टं भवेदेक-मानं च न विरेचयेत् ॥ ६७ ॥
तथा लोकोत्तररस-प्रयोगं कुरुते भिषक् ।
मलं भेदयति क्षिप्रं माषाटरूषकमिदङ्गकम् ॥ ६८ ॥



शृङ्गबेराम्भसा युक्तमामशूलं विनाशयेत् ।
कथितो ग्रहणीवेलारसोऽयं लोकविश्रुतः ॥ ६९ ॥

रससिन्दूर, अभ्रकभस्म, शुद्ध विष, जायफल, इन्द्रजौ, धतूरे-के बीज शुद्ध, सुहागा, सोंठ, मिरच, पीपल, मोती, हरड़, आमके फल की गिरी, बेलगिरी, पीपल, अनारदाना, अरलू के बीज इन सब द्रव्यों को समान भाग लेकर खरल में रक्खें, पश्चात् कैथ के रस में खूब मर्दन करें फिर इस रस की एक एक रत्ती की वटी बना लेवें। वैद्य को चाहिये कि इन्हें कुडे की जड़के रस के अनुपान के साथ सेवन करावें। यह आमजन्य ग्रहणी को दूर कर अग्नि को दीपन करने के लिये अत्यन्त श्रेष्ठ है। शहद के अनुपान से अथवा दही के अनुपान से रक्त की ग्रहणी को नष्ट करता है। सोंठ के काढे के साथ सेवन करने से अतिसार को दूर करता है। विशेष विशेष अनुपानों के साथ विभिन्न प्रकार की ग्रहणी में इसे प्रयोग करें। कुड़ा की जड़, बेल, अनार की जड़, कैथ, आम की जड़, कमल की जड़, कमलकन्द, चन्दन, खैर, पाठा, गूलर की जड़, सुगन्धबाला, इन सबको समान भाग लेकर घड़े में भर देवें नीचे इसमें छिद्रकर देवें ऊपर से घड़े का मुँह बन्द कर देवें पश्चात् उनको गजपुट में पाक करें, भाण्ड के तेल में एक पात्र तैल के संचय के लिये रख देवें फिर भाँग के बीजों का तेल सिल्हक का तेल तथा शिवलिङ्गी का तेल इन तीनों तेलों को समान भाग ग्रहण करें। तैलों से आधी पारद की भस्म ग्रहण करें। कपूर और इलायची भी आधे आधे भाग ग्रहण करें पश्चात् सबको एकत्रित कर मर्दन करें। इसका नाभि, हस्ततल अथवा पादतल में आधी रत्ती की मात्रा में लेप करने से दारुण ग्रहणी का प्रवाह नष्ट होता है। सब प्रकार की ग्रहणी का यह लेप नाश करने वाला है साथ ही बृंहण भी है इसको रक्त और आम की ग्रहणी में दही के साथ सेवन करें। रक्त की ग्रहणी अत्यन्त शीघ्र नष्ट करता है जो व्यक्ति प्रमाद से अधिक प्रयोग करता है उसका मल बद्ध हो जाता है उसे

रेचन नहीं होता है। फिर उसके ऊपर यदि लोकेश्वर रस का प्रयोग किया जावे तो यह शीघ्र मलका भेदन करके दस्त लाता है, मल को फाड़ देता है। अदरख के रस के साथ सेवन करने से आमशूल को दूर करता है। यह ग्रहणीवेला नामक रस के नाम से लोक में विख्यात है ॥ ५४-६९ ॥

इति ग्रहणीवेलारसः।

अथ विश्वम्भरो रसः—

भूशिग्रुवज्रस्नुह्यर्क-कुबेराक्ष्यग्निमूलकाः ।
भूधात्री-विषभूगुञ्जा-करञ्जानां समूलकाः ॥ ७० ॥
एतेषां भूपुटे तैलं संग्रहेत विचक्षणः ।
सूतशुल्बद्वयोर्भस्म हरितालं च गन्धकम् ॥ ७१ ॥
त्रिकटु त्रिफला हिङ्गु माक्षिकं च समांशकम् ।
नागवङ्गद्वयोर्भस्म विषं हिङ्गुलमेव च ॥ ७२ ॥
एतानि पटुचूर्णानि तेन तैलेन मेलयेत् ।
नागवल्लीरसेनाथ वल्लमात्रं प्रयोजयेत् ॥ ७३ ॥
तथार्द्रकं रसोपेतं सैन्धवेन प्रयोजयेत् ।
अष्टशूलानि गुल्मानि नाशयेदेकमात्रया ॥ ७४ ॥
वातान् कुष्ठान् पित्तरोगानपस्माराननेकशः ।
पीनसादिश्लेष्मरोगान् ग्रन्थिरोगांश्च दारुणान् ॥७५॥
अश्मरीमूत्रकृच्छ्रादि-प्रमेहान् विषमज्वरान् ।
विनाशयेद् गदान् सर्वानन्यानपि निहन्ति च ।
विश्वम्भररसो नाम्ना सर्वरोगहरः स्मृतः ॥ ७६ ॥



कड़वा सहजना, सेंहुण्ड, स्नुही, आक, कुबेराक्षी, चित्रक, मूली भूमि आमला, विष, गुञ्जा, करञ्ज इनको मूल सहित ग्रहण करें इन सब द्रव्यों को एक भाण्ड में भर देवें, पश्चात् भाण्ड के तल में छोटे २ छिद्र कर देवें। फिर भाण्ड को एक गढे में रख देवें। छिद्रों के नीचे छोटा पात्र जिसमें तेल एकत्रित होता रहे, भाण्ड के ऊपर पुट लगावें, नीचे के पात्र में जो तेल या द्रव इकट्ठा हो उसे रख लेवें पश्चात् रससिन्दूर, ताम्रभस्म, हरिताल भस्म, गन्धक, सोंठ, मिरच पीपल, हरड़, बहेड़ा, आमला, हींग, सुवर्णमाक्षिक इनको समानभाग ग्रहण करें। नागभस्म, वङ्गभस्म, विष और हिङ्गुल इनको भी पूर्वोक्त द्रव्यों के समान ग्रहण करें। पश्चात् सबका चूर्ण कर पूर्वोक्त तेल के साथ मर्दन करें। इस रस को नागरबेल पानों के रस के साथ तीन रत्ती की मात्रा में प्रयोग करें अथवा अदरख का रस और सेंधे नमक के साथ सेवन करें। यह रस एक मात्रा के सेवन से आठों प्रकार के शूल और गुल्म इनको दूर करता है। वातरोग, कुष्ठ रोग, पित्त-विकार तथा अनेक प्रकार के अपस्मार, पीनस आदि कफ के विकार, दारुण ग्रन्थि रोग, अश्मरी, मूत्रकृच्छ्र, प्रमेह आदि विकार, विषमज्वर को नष्ट करता है। और भी सब रोगों को दूर करता है। यह विश्वम्भर नामक रस सब रोगों को हरने वाला है ॥ ७०-७६ ॥

इति विश्वम्भररसः।

अथ पञ्चबाणरसः—

गन्धकाभ्रक-धुत्तूर-गरलानां चतुष्टयात् ॥७७॥
तैलमुद्धृत्य तेनैव दोलायन्त्रे विपाचयेत् ।
गुटिका[1] तुलमात्रस्य तैलं प्रस्थप्रमाणकम् ॥७८॥

१—पद्यार्थमिदं विस्पष्टतयार्थं न गमकि। [illegible]

तैलं निश्शेषमापच्य अजगोखरवाजिनाम् ।
मूत्रैश्च पूर्ववत्पच्यान्मातुलुङ्गफले क्षिपेत् ॥७६॥
तद्द्वारमंघ्रितं कृत्वा [1]पुटयेत्खल्वमात्रकम् ।
पश्चादुद्धृत्य तद्भस्म सर्षपं विनियोजयेत् ॥८०॥

सर्षपद्वय-मात्रं तु ब्रह्मरन्ध्रे विलेपयेत् ।
त्रिदोषाणि च सर्वाणि सर्वसर्पविषाणि च ॥८१॥
भूतप्रेतपिशाचादि ग्रहण्यादि शिरोगदाः ।
कर्णाक्षिरोगानन्यांश्च नाशयेत्क्षणमात्रतः ॥८२॥

पादाङ्गुष्ठेन[2] लेपेन सर्ववातान्विनाशयेत् ।
सूचीमुखप्रमाणन्तु नागवल्लीदलान्वितम् ॥८३॥
भक्षयेच्छूलजालानि गुल्मानि विविधानि च ।
कुक्षिरोगानशेषांश्च नाशयेन्नात्र संशयः ॥८४॥

महिषीदधिसंयुक्तं पाण्डुजालं विनाशयेत् ।
कदलीफलसंयुक्तं भक्षयेच्च पिबेत्पयः ॥८५॥
सर्वाङ्गे लेपयेद् गन्धं कर्पूरेण च संयुतम् ।
मदनोद्रेक-संयुक्तो महामत्तगजेन्द्रवत् ॥८६॥

स्वरस्य[3] दण्डवद् भूत्वा स्वदण्डमनिवारितम् ।
निरन्तरं महागाढ-रतिं कुर्वन्मदोद्धतः ॥८७॥

१—'खल्वमात्रकम्' इत्यत्र 'स्वल्पमात्रकम्' इति पाठः सुष्ठु प्रतिभाति ।

२—'पादाङ्गुष्ठेन लेपेन' इत्यत्र 'पादाङ्गुष्ठप्रलेपेन' इति पाठः सुष्ठु प्रतिभाति ।

३—अस्य पादस्यार्थो न विज्ञायते ।



यामत्रये शतं स्त्रीणां तथा तृप्तिं विना जयेत् ।
मुहुर्मुहुः पिबेद् गव्यं शर्करासंयुतं पयः ॥८८॥

नारिकेलोदकं चैव पिबेच्छैत्योपचारकम् ।
कर्पूरान्विततांबूलं कुरुते सत्त्ववान्नरः ॥८९॥

वृद्धिं च स्तम्भनं चैव कुरुते च निरन्तरम् ।
जम्बीरफलबीजानां चूर्णमुष्णेन वारिणा ॥९०॥

पिबेत्तत्क्षणमात्रेण तदुद्रेकं विनाशयेत् ।
सर्वेषामपि रोगाणामनुपान-विशेषतः ॥९१॥

तदौषध-प्रयोगेऽस्मिन्नप्रमत्तः प्रयोजयेत् ।
पञ्चबाण-रसस्यातः सर्वलोकोपकारकः ॥९२॥

गन्धक शुद्ध, अभ्रक, भस्म, धतूर, विष इन चारों को समान भाग लेकर एक तोले की गुटिका बना लेवें पश्चात् उसे एक प्रस्थ तेल में दोलायन्त्र द्वारा तब तक पकावें जब तक कि सब तेल न जल, जावे, फिर, उसे बकरी, गाय, गधा, घोड़ा इनके मूत्र में पकावें पश्चात् उसे बिजौरा नीबू के फल में रख देवें, उसके मुख को बन्द कर उसे थोड़ी देर पकावें। पश्चात् उसकी भस्म को निकाल कर एक सरसों की बराबर प्रयोग करें, इसको दो सरसों की बराबर मात्रा में ब्रह्मरन्ध्र में लगादेवें। इसके प्रयोग से सब प्रकार के संनिपात तथा सब प्रकार के सर्पों के विष दूर होते हैं। भूत, प्रेत पिशाच आदि ग्रह तथा ग्रहणी, शिरोरोग, कर्ण रोग, नेत्र रोग तथा अन्य रोग शीघ्र ही इस के प्रयोग से नष्ट होते हैं। पैर के अंगूठे में यदि इस तैल का लेप कर दिया जावे तो सब प्रकार के वातरोगों को दूर करता है। एक सुई पर जितना लग जावे उतने को पान पर लकीर खींचकर पान को खाने से अनेकों प्रकार के शूल तथा गुल्म

नष्ट होते हैं। सब प्रकार के पेट के रोग नष्ट होते हैं इसमें संशय नहीं है। भैंस की दही के साथ सेवन करने से पाण्डु रोग को नष्ट करता है इसमें केले के फल के साथ दूध का सेवन करें। सब शरीर में गन्धक तथा कपूर का लेप करें ऐसा करने से मनुष्य मतवाले हाथी की तरह काम से व्याकुल हो जाता है। इसको सेवन करने वाला निरन्तर मैथुन करता रहता है तीन प्रहर में सौ स्त्रियों से भोग करता है इतने पर स्वयं तृप्त नहीं होता। इसके पश्चात् गायका दूध शकर मिलाकर बार बार पान करें। नारियल का पानी शीतल उपचार के लिये सेवन करें। पानमें कपूर रखकर सेवन करने से मनुष्य सत्त्ववान् होता है। इस से मनुष्य की स्तम्भन-शक्ति बहुत बढ़ जाती है यदि उसको कम करना हो तो जम्बीरी नीबू के फल की मज्जा गरम जल के साथ पान करें। इसके सेवन से शीघ्र ही काम का वेग शान्त होता है। सब प्रकार के रोगों में अनुपान भेद से बिना किसी शंका के प्रयोग करें। यह पञ्चबाण रस सम्पूर्ण जगत् का उपकार करने वाला है ॥ ७७-९२ ॥

अथ ब्रह्मास्त्ररसः—

कृष्णाचित्रकमूलानि कृष्णामलकमेव च ।
कृष्णानिर्गुण्डिकामूलं कृष्णाश्रीतुलसीदलम् ॥९३॥
एतत्सर्वं समं कृत्वा पटुचूर्णं च कारयेत् ।
कृष्णावर्णं सूतभस्म लोहवङ्गादि[1] - भस्मकम् ॥९४॥
चतुर्भस्मसमं कृत्वा तदर्धं [2]कृष्णपारदम् ।
तदेकांशं गन्धकं च तालकं च मनःशिला ॥९५॥

१—'वङ्गादि' इत्यत्र 'वङ्गाहि' इति पाठः शुद्धो भाति ।
२—'शुद्धपारदम्' पाठोऽयं प्रतिभाति ।



नेपालं त्रिफला व्योषं रामठं माक्षिकं तथा ।
एतत्सर्वं समं पूर्व-मूलिकाचूर्णमेव च ॥९६॥
तत्सर्वं निक्षिपेत्खल्वे कृष्णोन्मत्तरसेन च ।
भृङ्गनिम्बार्द्रक-रसैर्जम्बीरस्वरसेन च ॥९७॥
मर्दयेद्दशवाराणि सम्यगञ्जनतुल्यकम् ।
.................................. वटकान्कारयेद्भिषक् ॥९८॥
एकमुष्णाम्बुना युक्तं वातानां च प्रयोजयेत् ।
नागवल्ल्यमृतेन्द्राणां रसैर्युक्तं प्रयोजयेत् ॥९९॥
अर्धमण्डलमात्रेण वातजालं विनश्यति ।
सप्तवारं त्रिवारं वा वातानन्यान्विनाशयेत् ॥१००॥
भृङ्गीरसेन मधुना गोमूत्रेणाथवोभयात् ।
ईदृग्विधानुपानैश्च कुष्ठानाञ्च प्रयोजयेत् ॥१०१॥
सर्वे कुष्ठा विनश्यन्ति श्वेतकुष्ठं विशेषतः ।
षण्मासं सेवयन्नित्यं कृष्णं सर्वं पुनर्भवेत् ॥१०२॥
पुनः षण्माससेवायां रक्तवर्णं भवेद्वपुः ।
त्रिमासं सेवयेत्पश्चात्कृष्णं भवति तद्वपुः ॥१०३॥
देहसिद्धिर्भवेत्तस्य जीवेच्चन्द्रार्कतारकम् ।
ज्वरादिसर्वरोगाणामनुपान - विशेषतः ॥१०४॥
प्रयोजयेत्पलायन्ते सर्वरोगपतत्रिणः ।
ब्रह्मास्त्ररस इत्युक्तो विश्वामित्रेण निर्मितः ॥१०५॥

काली चित्रक की जड़, काले आमले, काली निर्गुण्डी की जड़, काली तुलसी के पत्ते, इन सबको समान भाग लेकर अत्यन्त महीन

चूर्ण कर लेवें पश्चात् पारद की कृष्णभस्म, लोह, वङ्ग तथा नाग इन तीनों की भस्म इन चारों भस्मों को समानभाग लेवें इनका आधा भाग शुद्ध पारद तथा चौथाई गन्धक, हरिताल तथा मैनशिल ग्रहण करें फिर ताम्रभस्म, त्रिफला, त्रिकुटा, हींग, सुवर्णमाक्षिक इन सबको भस्मों के समान भाग लेकर चूर्ण में मिला देवें पश्चात् सबको खरल में रखकर काले धतूरे के रस में मर्दन करें। फिर भांगरा, नीम, अदरख, जम्बीरी नीबू इनके रस से अँजन के समान अत्यन्त सूक्ष्म मर्दन करें। पश्चात् ( दो-दो रत्ती ) की वटी बना लेवें। इनमें से एक गोली गर्म जल के साथ वातरोगों में प्रयोग करें अथवा नागरवेल, गिलोय तथा लहसुन के रस के साथ प्रयोग करें। यह चौबीस दिनों में महावात रोगों को दूर करता है। सात दिन अथवा तीन दिन में साधारण जो वातरोग है उन्हें नष्ट करता है। भांगरे का रस और शहद के साथ अथवा गोमूत्र के साथ अथवा दोनों के साथ कुष्ठ रोग में सेवन करावें। इसके सेवन से सब प्रकार के कुष्ठ दूर होते हैं विशेष करके श्वेत कुष्ठ दूर होता है। इसको छः मासतक निरन्तर सेवन करने से शरीर काले रंग का हो जाता है। फिर छः मास तक सेवन करने से शरीर रक्त वर्ण का हो जाता है फिर तीन मास सेवन करने से उसका शरीर काला हो जाता है उसके देह की सिद्धि हो जाती है तथा चन्द्रमा और सूर्य का जब तक अस्तित्व है तब तक जीवित रहता है। ज्वरादि सब रोगों में अनुपान भेद के साथ सेवन कराने से सब रोग दूर होते हैं। यह ब्रह्मास्त्र रस स्वयं विश्वामित्र ने कहा है ॥ ९३-१०५ ॥

इति ब्रह्मास्त्ररसः।

अथ महाकालानलरसः—

वराटं शङ्खमण्डूर-शुक्ति-मौक्तिकशुक्तयः।
गोखुराश्वाजदन्ताश्च शशदन्ताश्च तत्खुरम् ॥१०६॥



मृगदन्ताश्वदन्ताश्च पुटयेदन्धयेत्ततः।
तद्भस्मतुल्यममृतं व्योषं च रसभस्म च ॥१०७॥
वैक्रान्तकान्तशुल्बानां भस्मान्येतानि मेलयेत्।
खल्वे निक्षिप्य शार्दूलमृगादीनां च [1] पैत्तिकैः॥१०८॥
···मत्स्येन्द्रसर्पाणां पित्तैश्च बहु मर्दयेत्।
करण्डके विनिक्षिप्य प्रमाणं सर्षपद्वयम् ॥१०९॥
नालिकेराम्भसा युक्तं त्रिदोषाणां प्रयोजयेत्।
सद्योऽज्ञानतमो हन्ति तदाश्चर्यकरं भवेत् ॥११०॥
त्रिदोषराक्षसकुलं क्षिप्रमेव क्षयं नयेत्।
तदा[2] महाविदाहं च क्षुत्पिपासाश्च कारयेत् ॥१११॥
दध्यन्नेक्षुरसाब्देन शर्करा-जल-शीतले।
नालिकेरजले·························कपित्थफल-नीरकैः ॥११२॥
कदलीफलनीरेण········· ·····················।
तस्य शान्तिं प्रकुर्वीत देहे गन्धं विलेपयेत् ॥११३॥
श्वासकासादिहृद्रोग-पीनसान्वातजान्हरेत्।
महाकालानलरसः ख्यातो लोकोपकारकः ॥११४॥

कौड़ी, शङ्ख, मण्डूर, सीप, मोती की सीप, गाय के खुर, घोड़े तथा बकरी के दांत, खरगोश के दांत तथा खुर, हिरन के दांत तथा घोड़े के दांत इन सब को समान भाग लेकर सम्पुट में बन्द कर गजपुट में फूँके। इस भस्म के समान भाग शुद्ध विष, त्रिकुटा का चूर्ण तथा रससिन्दूर मिलावें। वैक्रान्त, कान्त लोह, ताम्र इन तीनों की

१—'पित्तकैः' पाठोऽयं प्रतिभाति।
२—'यदा' पाठोऽयं प्रतिभाति।

भस्म भी पूर्वोक्त भस्मों के समान मिलावें पश्चात् सब को खरल में डाल कर शार्दूल (सिंह), मृग आदि के पित्तों से मर्दन करें। मछली, हाथी, सर्प इनके पित्त से खूब मर्दन करें। पश्चात् इस रस को कूपी में भर कर रखलेवें। इसको दो सरसों की बराबर प्रयोग करें। नरियल के जल के साथ त्रिदोष (सन्निपात) में प्रयोग करें। शीघ्र ही सन्निपात की अज्ञानता को दूर करता है। सन्निपात रूपी राक्षस के वंश को यह शीघ्र ही नष्ट करता है। इसके सेवन से बहुत दाह होता है भूख तथा प्यास बहुत लगती है इसलिये इसके सेवन के पश्चात् दही-भात, ईख का रस, शर्करा, युक्त शीतल जल, नारियल का पानी, कैंथ का रस, केले के फल का रस, सेवन करावें। उसकी शान्ति के लिए शरीर में गन्ध द्रव्यों का लेप करें। यह रस श्वास, कास, हृद्रोग, पीनस आदि रोग वात व्याधियाँ इनको दूर करता है। यह महाकालानलरस सम्पूर्ण जगत् का उपकार करने वाला है ॥ १०६-११४ ॥

इति महाकालानलरसः।

अथ आग्नेयरसः—

नागरं मागधीवेल्ल-वह्निपथ्या-सिताः समाः।
तदेकांशं सूतभस्म तेषां चूर्णेन योजयेत् ॥११५॥
प्रयोजयेन्निष्कमात्रं तरुणोष्णेन वारिणा।
अधिकं दीपनं कुर्वन्भोजनं कुरुते नरः ॥११६॥
गुल्मभेदा विनश्यन्ति सर्वान् सर्पान्विनाशयेत्।
वातशूलानि शूलानि श्वासकासान् हरेदपि ॥११७॥
आग्नेयरस इत्याख्यो गदान्दहति वह्निवत्।



सोंठ, पीपल, कालीमिरच, चित्रक, हरड़, मिसरी इन सबको समान भाग ग्रहण करें। इनमें से एक की बराबर ही रससिन्दूर मिला कर सबको एकसाथ मर्दन करें पश्चात् इसे तीन मासे की मात्रा में गुन गुने पानी के साथ प्रयोग करें। इस रस के ऊपर मनुष्य को अधिक दीपन भोजन करना चाहिये। इसके सेवन से सब प्रकार के गुल्म नष्ट होते हैं तथा सब प्रकार के सर्पों का विष दूर होता है। वातशूल, शूल, श्वास, कास ये सब दूर होते हैं। यह आग्नेय रस सब रोगों को अग्नि के समान दूर करता है ॥ ११५-११७ ॥

अथ संशोषणरसः—

बृहती पाटलामूलं बज्रदण्डीयचित्रकम् ॥११८॥
भूदन्ती 'श्वेतगान्धारी खञ्जिगञ्जिष्टकाभवा[2]।
काकमाची द्विजिह्वा च गन्धर्वाह्वा द्विकण्टिका ॥११९॥
धात्रीद्वयं चित्रकं च श्वेतहिङ्गुसुरद्रुमौ।
पौष्करं तुम्बुरुं चैव व्योषं क्षारद्वयं तथा ॥१२०॥
तदेकोत्तरवृद्धया च द्रव्याण्येतानि योजयेत्।
कृत्वा चूर्णं तदेकांशं माक्षिकं लोहभस्म च ॥१२१॥
सूतभस्मामृतं चूर्णमेकीकृत्वाखिलं तथा।
गुञ्जामात्रप्रमाणं च प्रयोगं कुरुते भिषक् ॥१२२॥
जम्बीराम्लानुपानेन सेवयेन्मण्डलद्वयम्।
एवं प्रतिदिनं सूक्ष्मं शोषणं कुरुते भिषक् ॥१२३॥
संशोषणरसो नाम्ना प्रसिद्धः सर्वरोगहा।
मेरुमप्यणुमात्रं च कुरुते शङ्करोदितः ॥१२४॥

---

१—श्वेतगान्धारी = श्वेत पुनर्नवा।
२—पादस्यार्थो नावबुध्यते।

बड़ी कटेरी, पाढल की जड़, वज्रदण्डी, चित्रक, भूदन्ती, सफेद जवासा, मकोय, सर्पिणी, एरण्ड, आमला, भूमि आंवला, चित्रक, सफेद हींग, देवदारु, पोहकरमूल, नेपाली धनियाँ, सोंठ, मिरच, पीपल, जवाखार, सज्जीखार, इन सब द्रव्यों को क्रमशः एक एक भाग बढाकर लेवें फिर उसका चूर्ण कर लेवें पश्चात् चूर्ण का चतुर्थांश माक्षिकभस्म, लोह भस्म, शुद्ध विष तथा रससिन्दूर ग्रहण करें। पश्चात् सबको एकत्र मिलाकर रख लेवें। वैद्य को चाहिये कि इसको एक रत्ती की मात्रा में प्रयोग करें और जम्बीरी नीबू के रस के अनुपान से तीन मास और छः दिन तक निरन्तर सेवन करावे। इसके सेवन से नित्य प्रति धीरे शोषण होता है। यह संशोषण रस सबरोगों को हरने वाला है। पहाड़ जैसी चीज को भी बहुत छोटी बना देता है ॥११८-१२४॥

अथ रसमात्रा गुटिका—

हेमाभ्रकरसादीनां[1] सिन्दूरं च चतुष्टयम्।
कूष्माण्डफलनीरेण भावयेदेकविंशतिः ॥१२५॥
अश्वस्य मुखघानैश्च[2] अश्वगन्धारसेन च।
कृष्णगोक्षीर-रसकैर्हरिणी-क्षीरपूरकैः ॥१२६॥
बहुशो भावयेत्तस्य तवक्षीरी-चतुर्गुणम्।
द्राक्षा-खर्जूरमधुकमष्ट एलाद्य-चूर्णकम् ॥१२७॥
श्रीचन्दनाब्ज-कक्कोलजातिचूर्णं तथैव च।
क्षिप्त्वा पश्चान्नारिकेल-फलनीरेण भावयेत् ॥१२८॥

१—'रसादीनाम्' इत्यत्र 'रसाहीनाम्' इति शुद्धः पाठः।

२—पादस्यार्थो नावबुध्यते।



कृष्णा-गोक्षीरसंयुक्तं निष्कमात्रं तु सेवयेत्।
शर्करानवनीतेन सेवयेदेकमण्डलम् ॥१२९॥
क्षाराम्ललवणं तैलं वर्जयेत्स्त्रीषु सङ्गमम्।
मधुरेष्टान्न-पानानि भोजयेद्दिवसानयम् ॥१३०॥
अतिशुष्कस्य कायस्य पुष्टिं वितनुतेऽपि च।
स्त्रीणां च पुरुषाणां च कुरुते कायवर्द्धनम् ॥१३१॥
आयुष्करी वश्यकरी सत्त्व-सन्तानकारिणी।
रसमात्रेति विख्याता नाम्ना लोके महीयते ॥१३२॥

सुवर्ण, अभ्रक, पारद, नाग इनचारों की भस्म समान भाग लेकर पेठे के फल के रस में इक्कीस दिन तक भावित करें। फिर उसे अश्वगन्ध के रस से कालीगाय के दूध से, हिरनी के दूध से अनेक वार (इक्कीसवार) भावित करें पश्चात् इस रससे चौगुना तवाखीर का चूर्ण मिलावें तथा दाख, खजूर मुलहठी, छोटी इलायची, बहेडा, सफेद चन्दन, कमल, कंकोल, जावित्री इनका चूर्ण भी पूर्वोक्त चूर्ण की बराबर मिलावें पश्चात् उसे खरल में रख कर नारियल के फल के रस से भावित करें इस रस को काली गाय के दूध के साथ तीन मासे की मात्रा में सेवन करावें। अनुपान के लिए शकर और मक्खन ग्रहण करें तथा अड़तालीस दिन तक सेवन करावें। इस रस के सेवन करने पर क्षार, अम्लरस, नमक, तेल, स्त्रीप्रसङ्ग इन कामों का परित्याग करें। मधुर तथा इच्छित पदार्थों का सेवन दिन में खूब करें। इस रस के सेवन से शरीर जिस का अत्यन्त सूख गया हो ऐसे मनुष्य का शरीर पुष्टि को प्राप्त होता है। स्त्री तथा पुरुषों का शरीर वृद्धि को प्राप्त होता है। इस से आयु बढ़ती है, वशीकरण होता है, बल तथा सन्तान प्राप्त होते हैं। यह रस-मात्रा नामक योग पृथ्वी पर अत्यन्त विख्यात है ॥१२५-१३२॥

अथ त्रैलोक्यचिन्तामणिरसः—

रसं वज्रं हेम तारं [1]ताम्रतीक्ष्णाभ्रकामृतम् ।
गन्धकं मौक्तिकं शङ्खं प्रवालं तालकं शिला ॥१३३॥
शोधितं तु समं सर्वं सप्ताहं भावयेद् दृढम् ।
निर्गुण्डी-सूरणद्रावैर्वज्रदुग्धे दिनत्रयम् ॥१३४॥
अनेन पूरयेत्सम्यक्[2] पीतवर्णवराटिकाः ।
टङ्कणं रविदुग्धेन पिष्ट्वा तासां मुखं लिपेत् ॥१३५॥
रुद्ध्वा भाण्डपुटे पाच्याः साङ्गशैत्यं विचूर्णितम् ।
सर्वतुल्यं[3] च वैक्रान्तं पादांशं रसभस्मकम् ॥१३६॥
शिग्रुमूलद्रवैः सर्वं सप्तवारं विभावयेत् ।
चित्रमूलकषायेण भावनाश्चैकविंशतिः ॥१३७॥
आर्द्रकस्य[4] द्रवैः सप्त त्रितयं विजयाद्रवैः ।
जम्बीरैर्मातुलुङ्गैर्वा सप्तवारं विभावयेत् ॥१३८॥
सूक्ष्मचूर्णं ततः कृत्वा चूर्णपादांशटङ्कणम् ।
टंकणांशं वत्सनाभं तत्समं मरिचं क्षिपेत् ॥१३९॥
लवङ्गं नागरं पथ्या कणा जातीफलं पृथक् ।
प्रत्येकं वत्सनाभस्य पादांशं चूर्णितं क्षिपेत् ॥१४०॥

१—"ताम्रं तीक्ष्णाभ्रकामृतम्" पाठोऽयं सुष्ठु प्रतिभाति ।
२—ग्रन्थान्तरे तु—'पीतवर्णान् वराटकान्" इति पाठः ।
३—"चूर्णतुल्यं मृतं सूतं वैक्रान्तं सूतपादिकम् इति योगरत्नाकरीयः पाठः ।
४—"आर्द्रकस्य रसेनैव भावना सप्त एव च" इति योगरत्नाकरीयः पाठः ।



मातुलुङ्गार्द्रकद्रावैः सर्वमेतद्विलोडयेत् ।
चतुर्गुञ्जमिदं खादेत्कणाक्षौद्रं [1]लिहेदथ ॥१४१॥
क्षौद्रैर्वा चार्द्रकद्रावैः [2]शुण्ठीक्वाथगुडान्वितम् ।
अनुपानमिदं खादेत्सर्वरोगप्रशान्तये ॥१४२॥
वह्निं दीपयते बलं च कुरुते तेजो महद्वर्धते
वीर्यं वर्धयते विषं च हरते दार्ढ्यं विधत्ते तनोः ।
अभ्यासेन निहन्ति मृत्युपलितं पुष्टिं प्रदत्ते नृणां ।
कासं कृन्तयते क्षुतं क्षपयते श्वासं च [3]निष्क्रामते ॥१४३॥
वातं विद्रधिशूलपाण्डुग्रहणीरक्तातिसाराञ्जयेद्
गुल्मप्लीहजलोदराश्मरितृषाशोथान् हलीमोदरम् ।
लूताकृच्छ्रभगन्दरज्वरगणानर्शांसि [4]कुष्ठान्यहो
साध्यासाध्यरुजो निहन्ति च रसस्त्रैलोक्यचिन्तामणिः ॥१४४॥

शुद्ध पारद, वज्रभस्म, सुवर्णभस्म, रजतभस्म, ताम्रभस्म, तीक्ष्ण-लोहभस्म, अभ्रकभस्म, शुद्ध विष, गन्धक, मोती, शङ्ख; प्रवाल भस्म, हरिताल शुद्ध, मैनशिल शुद्ध, इन सब को समान भाग लेकर सात दिन तक सँभालू तथा जमीकन्द के रस में खूब भावित करें, पश्चात् थूहर के दूध में तीन दिन भावित करें, पश्चात् पीले रंग की कौड़ियां लेकर उनमें इस कल्क को भली प्रकार भर देवें फिर सुहागे को आक के

१—'लिहेदथ' इत्यत्र 'लिहेदनु' पाठोऽयं प्रतिभाति ।
२- 'शुष्ठ्या वाऽथ गुडान्वितम्' इत्यपि पाठः ।
३—'निष्क्रामयेत्' पाठोऽयं प्रतिभाति ।
४—योगरत्नाकरे तु "कुष्ठं जयेत्" इति पाठः ।

दूध में पीस कर उससे कौड़ियों का मुख बन्द कर देवें। पश्चात् सब को एक हाण्डी में भर कर बन्द कर देवें फिर गजपुट में पकावें, स्वाङ्ग-शीतल होने पर निकाल कर चूर्ण कर लेवें, पश्चात् इस सब चूर्ण की बराबर वैक्रान्तभस्म मिलावें तथा इससे चौथाई रससिन्दूर मिलावें, पश्चात् सबको एक साथ खरल में रखकर सहँजने के रस से सातवार भावित करें फिर चित्रक की जड़ के काथ से इकीस वार भावित करें फिर अदरख के रस से सातवार भावित करें तथा तीन वार भांग के रस से भावित करें फिर जम्बीरी नीबू तथा विजौरा नीबू के रस से सातवार भावित करें। पश्चात् सुखाकर अत्यन्त महीन चूर्ण कर लेवें। इस चूर्ण का चौथाई सुहागा मिलावें तथा सुहागे की बराबर ही शुद्ध वत्सनाभ तथा काली मिरच मिलावे। पश्चात् लौंग, सोंठ, हरड़, पीपल, जायफल इनको पृथक् पृथक् वत्सनाभ से चौथाई ग्रहण करें पश्चात् इनका भी चूर्ण कर पूर्वोक्त चूर्ण में मिला देवे फिर सबको विजौरा नीबू तथा अदरख के रस से भावित करे। इस रस को चार रत्ती की मात्रा में पीपल के चूर्ण तथा शहद के साथ सेवन करे, अथवा शहद के साथ अथवा अदरख के रस के साथ सेवन करावे अथवा सोंठ का काथ और गुड़ के साथ सेवन करावे इन अनुपानों के साथ सबरोगों की शान्ति के लिये सेवन करे। यह रस अग्नि को दीपन करने वाला है, बल को वढाने वाला है, तेज को भी बढाने वाला है, वीर्य को वढाता है। विष को हरण करने वाला है शरीर को अत्यन्त दृढ़ बनाने वाला है, इसके सेवन से मृत्यु तथा पलित रोग दूर होता है। शरीर अत्यन्त पुष्ट होता है। खांसी नष्ट होती है, क्षुधा बढ़ती है, श्वास नष्ट होता है। वात रोग, विद्रधि, शूल, पाण्डु रोग, ग्रहणी और रक्तातिसार ये दूर होते हैं। गुल्म, प्लीहा जलोदर, अश्मरी, तृषा, शोथ, हलीमक, उदर रोग, ये दूर होते हैं। लूता का विष, मूत्रकृच्छ्र, भगन्दर, अनेकों प्रकार का ज्वर, बवासीर,



साध्य तथा असाध्य कुष्ठ इन सबको यह त्रैलोक्यचिन्तामणि रस दूर करता है ॥ १३३–१४४ ॥

इति त्रैलोक्यचिन्तामणिरसः।

इति हिन्दी-टीकोपेता रसकौमुदी समाप्ता
समाप्तोऽयं ग्रन्थः।

